कृष्णदास संस्कृत सीरीज

४४

महाकवि-कालिदासविरचितं

# रघुवंशमहाकाव्यम्

महामहोपाध्यायश्रीमल्लिनाथप्रणीत—

'सञ्जीविनी' संस्कृत 'हरिप्रिया' हिन्दीव्याख्योपेतम्

हिन्दीव्याख्याकारः

पण्डित लक्ष्मीप्रपन्नाचार्यः

सम्पादकः

श्री पं० रामचन्द्रझा व्याकरणाचार्यः




कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

**प्रकाशक** : कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
**मुद्रक** : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी
**संस्करण** : पुनर्मुद्रित, सम्वत् २०५९, सन् २००२

ISBN : 81-218-0098-6



पुस्तक प्रकाशक एवं वितरक
पोस्ट बॉक्स नं० ११९८
के. ३७/११८, गोपाल मन्दिर लेन
गोलघर (मैदागिन) के पास, वाराणसी-२२१ ००१ (भारत)
फोन : ३३५०२०
e-mail : cssoffice@satyam.net.in

*अपरं च प्राप्तिस्थानम्*

**चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस**
पोस्ट बॉक्स नं० १००८, के. ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन
गोलघर (मैदागिन) के पास
वाराणसी-२२१ ००१ (भारत)
फोन : ३३३४५८ (आफिस), ३३४०३२ एवं ३३५०२० (आवास)
e-mail : cssoffice@satyam.net.in

# सम्पादकीय

## पण्डित रामचन्द्र झा व्याकरणाचार्य

डी० २/९, धर्मकूप, वाराणसी–१

महोपाध्याय मल्लिनाथ प्रणीत 'रघुवंश महाकाव्य' की 'सञ्जीविनी' टीका ही ग्रन्थ पढ़ने-पढ़ाने के लिये पर्याप्त है। इस संस्करण में सान्वय 'हरिप्रिया' हिन्दी टीका हो जाने से सर्वसाधारण के लिये संपूर्ण ग्रन्थ बोधगम्य हो गया है।

'प्रथमा-मध्यमा परीक्षार्थी अल्पवयस्क बालकों के सुखबोधार्थ परीक्षा-निर्धारित १–७ सर्गों तक की प्रश्नोत्तरादि सहित 'इन्दुमती' 'हरिप्रिया' तथा 'सञ्जीविनी' संस्कृत-हिन्दी टीका पृथक्-पृथक् सर्गों में छपी है। प्रस्तुत संपूर्ण संस्करण के शुरू में पृ० १ से ३१२ तक उक्त सर्गों की हिन्दी टीका अविकल छापी गयी है।

## महाकवि कालिदास का काल

कुछ भारतीय विद्वानों का मत है कि ई० पू० प्रथम शतक में उज्जयिनी में विक्रमादित्य नाम का महाप्रतापी राजा राज्य करता था। वह बड़ा उदार और विद्वानों का आदर करने वाला था। हाल की 'गाथासप्तशती' और जैनग्रन्थों से इसकी पुष्टि होती है। संभव है कि कालिदास के विक्रमादित्य वही रहे हों। इसके अनुसार कालिदास का काल ई० पू० प्रथम शतक होता है, किन्तु पाश्चात्त्य विद्वान् इसको नहीं मानते। डॉ० कीथ का कथन है कि––

"कालिदास का प्राकृत अश्वघोष और भास के प्राकृत से अर्वाचीन है। कालिदास ने अपने ग्रन्थों में अश्वमेध यज्ञ का वर्णन किया है। इनसे यह पुष्ट होता है कि कालिदास गुप्तवंश के किसी बड़े सम्राट् के आश्रय में थे। ये सम्राट् चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य द्वितीय ही रहे होंगे। कालिदास के 'कुमार-संभव' में इनके जन्म की घटना की रूपरेखा मिलती है। अतः कालिदास का समय ई० अनन्तर चतुर्थ शतक मानना चाहिए।"

वस्तुतस्तु कालिदास का काल अभी तक अन्धकार में ही है। निश्चित रूप से इतना ही कहा जा सकता है कि कालिदास ने अपने 'मालविकाग्निमित्र' नाटक में अग्निमित्र को नायक बनाया है। अग्निमित्र पुष्यमित्र शुङ्ग का आत्मज था। पुष्यमित्र का समय ई० पू० द्वितीय शतक माना जाता है। यही कालिदास के समय की उपरितन सीमा है। बाणभट्ट ने कादम्बरी की प्रस्तावना में कालिदास का नाम लिया है। बाणभट्ट का समय भी ई० अ० सप्तम शतक का पूर्वाध माना जाता है। यह कालिदास के समय की नीचे की सीमा है। इन्हीं दोनों सीमाओं ( ई० पू० द्वितीय और ई० अनन्तर सप्तम शतक ) के बीच किसी समय कालिदास रहे होंगे।

## कालिदास का जीवन-वृत्त

जिस प्रकार कालिदास के काल का ठीक-ठीक पता नहीं चलता, उसी प्रकार इनका जीवन-वृत्त भी अन्धकार में ही है। इनके विषय में अनेकों लोकोक्तियाँ प्रचलित हैं। कुछ विद्वान इन्हें उज्जयिनी का निवासी मानते हैं तो कुछ काश्मीर का। कुछ विद्वान इन्हें विदर्भ का निवासी बताते हैं तो कुछ बंगाल या बिहार का। प्राचीन विद्वानों में कालिदास के जीवनवृत्त के सम्बन्ध में एक बहुत ही रोचक कथा प्रसिद्ध है। एक महाभिमानी नास्तिक राजा ने अपनी विदुषी कन्या 'विद्योत्तमा' से पूछा--"सबसे बड़ा कौन है ?" पुत्री ने इसके उत्तर में पिता का नाम नहीं लेकर कह दिया--"ईश्वर"! इस पर राजा ने असंतुष्ट होकर मन्त्रियों से कहा--जो सबसे बड़ा मूर्ख हो उसे पकड़ ले आओ, उसीके साथ इसका विवाह होगा। एक दिन एक मूर्ख वृक्ष की जिस डाल पर बैठा था, उसी डाल को काट रहा था। यह देख उसे वज्रमूर्ख समझ कर राजपुरुषोंने राजसभा में उसे पकड़ लाया। राजा ने अपनी विदुषी पुत्री विद्योत्तमा से पूछा कहो--तुम्हारे ईश्वर कितने हैं ? पुत्री ने उत्तर दिया 'एक'! फिर उस मूर्ख से भी यही पूछा गया। उसने बिना समझे-बूझे कहा--

'दो' । यह सुनकर राज-सभा के पण्डित लोग हंस पड़े। राजा ने उस महामूर्ख के साथ विद्योत्तमा का विवाह कर दिया। विवाह के बाद जब विद्योत्तमा को ज्ञात हुआ कि उसका पति महामूर्ख है, तो उसने उसे घर से निकाल बाहर कर दिया। इससे वह मूर्ख बहुत दुखी हुआ, पत्नी के फटकार से उसकी चेतना जाग उठी, वह वहाँ से सीधे तपोवन में जाकर तपस्या ( हठयोग-साधन ) करने लगा । उससे जब वह मूर्ख ऊब गया तब एक दिन वह मन्दिर में जाकर भगवती काली के चरणों पर अपनी जीभ काट कर रख दी। कहा जाता है कि इस पर भगवती काली ने उसे साकार होकर दर्शन दिया। फलस्वरूप वह मूर्ख साधक सब शास्त्रों में पारंगत हो गया। उसी दिन से लोग उन्हें--"कालिदास" कहने लगे। इसके बाद कालिदास पुनः राज-भवन ( ससुराल ) लौट आये। इनके आगमन का समाचार सुनकर इनकी पत्नी राजकुमारी विद्योत्तमा बाहर आयी । उसने संस्कृत में इनसे पूछा--"अस्ति कश्चिद् वाग्विशेषः ?" कहा जाता है कि कालिदास ने उसके इस वाक्य से तीन शब्दों को लेकर तीन ग्रन्थ ही रच डाले--'अस्ति' से "अस्त्युत्तरस्यां दिशि" इत्यादि "कुमारसम्भव महाकाव्य" 'कश्चित्' से कश्चित् कान्ता" इत्यादि "मेघदूत खण्ड-काव्य" तथा 'वाग्' से "वागर्थाविव सम्पृक्तौ" इत्यादि 'रघुवंश महाकाव्य"। पत्नी को इन ग्रन्थों से अपनी विद्वत्ता का परिचय देकर इन्होंने कई अन्य ग्रन्थों की रचना की

उपर्युक्त ग्रंथों के अतिरिक्त अभिज्ञानशाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय और मालविकाग्निमित्र--ये तीन नाटक भी कालिदास द्वारा लिखे गए । कुछ विद्वान् ऋतुसंहार और श्रुतबोध को भी कालिदास रचित मानते हैं। इनकी सम्पूर्ण रचनायें एक से एक सुन्दर हैं किन्तु अभिज्ञानशाकुन्तल इनमें विशेष उल्लेखनीय है। कहा भी गया है—"काव्येषु नाटकं रम्यं, तत्र रम्या शकुन्तला" ।

## कालिदास के ग्रन्थ

कालिदास के रचित ग्रन्थों के विषय में भी विद्वानों में मतैक्य नहीं हैं, तथापि दो महाकाव्य, रघुवंश और कुमारसंभव एक खण्डकाव्य-मेघदूत तथा तीन नाटक--अभिज्ञानशाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय और मालविकाग्निमित्र, कालिदास के रचे हुए निर्विवाद माने जाते हैं। इनके अलावा ऋतुसंहार और श्रुतबोध भी कालिदास की रचना कही जाती हैं

## कालिदास का सम्प्रदाय

मिथिला वस्तुतः शक्त्युपासक प्रान्त है। इस प्रान्त में- कालिदास, कालिकान्त, कालिनाथ आदि नाम बहुधा देखने-सुनने को मिलते हैं। मिथिला के जिला 'मधुबनी' के निकट 'उच्चैठ' नाम के गाँव में कालिदास की अधिष्ठात्री देवी ( कहा जाता है कि कालिदास अपनी नव विवाहिता पत्नी से तिरस्कृत होकर ज्ञान प्राप्त करने के लिए जब हठयोग साधना से ऊब गए तब उन्होंने एक रात इसी देवी के चरणों पर अपनी जीभ को काटकर चढ़ा दिया था; जिससे वे महाप्राज्ञ बन गये। ) का एक दिव्य मन्दिर अब तक कालिदास के जन्म-स्थान का साक्षी बनकर खड़ा है।

कालिदास को मिथिला-सम्प्रदाय के होने में निम्नलिखित उनके तीनों ग्रन्थों के प्रसंग भी सबल मापक है।

[ १ ]

( क ) शाकुन्तल ( अङ्क २ )--जिस दिन राजा दुष्यन्त के साथ शकुन्तला का गान्धर्व विवाह होने वाला था, उसी दिन हस्तिनापुर से उनकी माता का अनुचर ( करभक ) आकर कहता है--

"जयतु जयतु भर्ता। देव्य आज्ञापयन्ति---आगामिनि चतुर्थदिवसे पुत्रपिण्डपालनो नाम उपवासो भविष्यति, तस्मिन् दीर्घायुषाऽवश्यं वयं सम्भावयितव्या इति।"

( महाराज की जय हो! राजमाता आपको आज्ञा देती हैं कि--अगले चौथे दिन 'पुत्र-पिण्ड-पालन' नामक व्रतोपवास होगा उस दिन तुम अवश्य उपस्थित होकर हम को आनन्दित करो। )

यह सुनते ही राजा धर्मसंकट में पड़ जाता है। क्योंकि वह मातृ-भक्त आज्ञाकारी पुत्र है। धर्मसंकट का कारण यह है कि--आज ही उसका गान्धर्व विवाह होने वाला है और विवाहोत्तर ( मिथिला के आचारानुसार ) चतुर्थीकर्म के चौथे दिन पर्यन्त सीमोल्लंघन शास्त्र-वर्जित है। इधर माता की उपर्युक्त आज्ञा का पालन करना भी जरूरी है। राजा असमंजस में पड़कर बड़ी बुद्धिमानी से दोनों तरफ का कार्य संपन्न करने का मार्ग निकालता हुआ अपने पार्श्ववर्ती विदूषक ( माधव्य ) से कहता है--

"सखे माधव्य! त्वमप्यम्बाभिः पुत्र इव गृहीतः, स भवानितः प्रतिनिर्वृत्य तपस्विकार्यव्यग्रतामस्माकमावेद्य तत्रभवतीनां पुत्रकार्यमनुष्ठातुमर्हसि।"

( "सखे माधव्य! तुमको भी मेरी माताजी ने बेटे के समान ही माना है, इसलिए तुम यहाँ से लौट जाओ और मैं--'मुनियों के कार्य में व्यग्र हूँ।' यह उन्हें समझा कर माताजी के पुत्र का जो कार्य हो उसे तुम ही संपादन कर देना।" ) यहाँ राजा शकुन्तला के साथ गान्धर्व विवाह को माता से छिपाने के लिए--"तपस्विकार्यव्यग्रतामस्माकमावेद्य" ऐसा कह रहा है। )

राजा चाहता तो अपने द्रुतगामी रथ से उपर्युक्त चौथे दिन स्वयं राजधानी जाकर माता का चरण स्पर्श कर उसी दिन पुनः तपोवन लौट आता किन्तु मिथिला में चौथे दिन चतुर्थीकर्मोत्तर ही विवाह-संस्कार सम्पन्न माना जाता है। इस बीच सीमोल्लंघन तथा गुरुजनों का चरण-स्पर्श करना भी मना है। इसी मिथिलाचार को लेकर कवि ने राजा को असमंजस में डाल कर अपने नाटक को रोचक बनाया है। राजा कहता है--

"सत्यमाकुलीभतोऽस्मि--

कृत्ययोर्भिन्नदेशत्वाद् द्वैधीभवति मे मनः।
पुरः प्रतिहतं शैलैः स्रोतः स्रोतोवहां यथा॥" ( अं० २ )

( सचमुच, मैं व्याकुल हो रहा हूँ--

जैसे पत्थरों के सामने पड़ जाने से नदी का प्रवाह दो भागों में विभक्त होकर बहने लगता है, उसी प्रकार मेरा मन भी दूर-दूर के दो

कार्यों ( शकुन्तलापाणिग्रहण और माता का आज्ञापालन ) के कारण द्विविधा में पड़ गया है । )

( ख ) ( अंक ४ ) १. शकुन्तला के ससुराल जाते समय भाई की जगह आश्रम के ब्रह्मचारी ( शार्ङ्गरव ) और परिचारिका ( धाई ) की जगह आश्रम की साध्वी ( गौतमी ) जाती हैं तथा २. शकुन्तला 'अन्तर्वत्नी' ( गर्भवती ) है, इसका संकेत-सूचक नारियल का फल शकुन्तला को दिया जाता है--ये भी मिथिला-संस्कृति के द्योतक हैं ।

नोट—(१) मिथिला की यह प्रथा है कि लड़की के गौने में लड़की का भाई तथा उस घर की धाई लड़की के साथ जाते हैं और रास्ते में लड़की की सुख-सुविधा का ध्यान रखते हैं तथा जब तक लड़की अपने ससुराल के घर वालों से बोल-चाल में परिचित नहीं हो जाती तब तक वे दोनों उसकी देख-भाल करते हैं ।

( २ ) लड़की अगर मइके में अन्तर्वत्नी हो जाती है तो तद्बोधक नारियल-फल लड़की के अचल में धर दिया जाता है--उसको देख कर ससुराल में सास समझ जाती है कि बहू अन्तर्वत्नी है । महाकवि ने यहाँ इन्हीं दोनों अपने मिथिलाचारों का उल्लेख किया है ।

( ग ) द्विरागमन ( गौना ) से पूर्व विवाहोत्तर चौथे दिन पितृ-गृह में ही कन्या की सुहाग रात मनाने की प्रथा परम्परा से मिथिला में चली आ रही है । शकुन्तला की भी सुहाग रात पितृ-आश्रम में ही मनायी गयी थी, फलस्वरूप 'अन्तर्वत्नी' बनकर वह ससुराल गयी ।

[ २ ]

( क ) कुमार-सम्भव—इस ग्रन्थ से भी कालिदास का मैथिल-संप्रदाय स्पष्ट प्रतिभासित होता है । महाकवि ने लिखा है--

"अथ विबुधगणांस्तानिन्दुमौलिर्विसृज्य
क्षितिधर-पतिकन्यामादधानः करेण ।
कनक-कलशयुक्तं भक्तिशोभा-सनाथं
क्षिति-विरचित-शय्यं कौतुकागारमागात् ॥"

( स० ७, श्लो. ९४ )

( विवाहोपरान्त चन्द्रशेखर भगवान् शंकर ने मण्डपस्थ महा-प्राज्ञों को विदा करके, पार्वती को हाथ से पकड़े हुए, स्वर्ण-कलश से युक्त पुष्प-सुसज्जित 'पृथिवी पर' रचित शय्यावाले कौतुकागार ( कोहबर = केलिभवन ) में प्रवेश किया। )

मिथिला में विवाहोत्तर चतुर्थी कर्म से पूर्व तीन रात तक कलश, कदलीस्तम्भादि बहुचित्रित कौतुकागार ( कोहबर घर ) में 'भूमिस्थ शय्या'' पर ही कन्या-वर को एकत्र ( अंगस्पर्श-वर्जित ) सुलाते हैं। वहाँ प्रतिदिन वर वधू के बायें हाथ की कनिष्ठिकांगुली को अपने बायें हाथ की कनिष्ठिकांगुली से पकड़ कर आगे-पीछे होते हुए शनैः-शनैः वधू को कौतुकागार में ले जाते हैं। महाकवि ने अपनी इसी मिथिला-संप्रदाय को ध्यान में रखकर उपर्युक्त श्लोक की रचना की है।

( ख ) महाकवि ने मिथिलाचारानुरूप विवाहोपरान्त पार्वती के साथ भगवान् शंकर को एक महीना तक ससुराल में रहने को ( स० ८, श्लो. २० में ) लिखा है—

"एवमिन्द्रिय-सुखस्य वर्त्मनः सेवनादनुगृहीतमन्मथः ।
शैलराज-भवने सहोमया मासमात्रमवसत् वृषभध्वजः ॥

---

१. चतुर्थीकर्मोत्तर उसी दिन रात में सुहागरात मनायी जाती है और वर पलंगशायी होते हैं, तत्पूर्व तक वर के लिये विवाहिता पत्नी का शरीर ( प्रत्यंग ) स्पर्श करना वर्जित है।

२. चतुर्थी कर्मोत्तर ही पाणिग्रहण संस्कार सम्पन्न होता है, अतः चतुर्थी तक वर द्वारा वधू का पाणिग्रहण न करवा कर कनिष्ठिकांगुलि ग्रहण करवाने की प्रथा मिथिला में है। ( दे० संपादक संपादित विवाह पद्धति की 'विवाहसमीक्षा )।

( इस प्रकार इन्द्रियों के सुख के मार्ग संभोग का सेवन करके भगवान् शंकर ने मानो कामदेव को भी कृतकृत्य कर दिया और पार्वती के साथ हिमालय के घर में पूरा महीना ही बिता दिया। )

यह भी मिथिला की संस्कृति के अनुरूप ही है। मैथिल के सिवा दूसरे किसी भी संप्रदाय के लोग विवाहोत्तर द्विरागमन के पूर्व—इतने दिनों तक ससुराल में नहीं रहते और न वहाँ सुहागरात मनाते ही हैं।

जब तक वर ससुराल में रहते हैं तब तक मिथिला की ललनाएँ प्रतिदिन महाकवि विद्यापति तथा जगन्नाथ की सरस पदावली गा-गा कर वर-वधू की आर्ती उतारती हैं। मिथिला की यह प्रथा शिव-विवाह से समता करती है।

[ ३ ]

रघुवंश--मिथिला की संस्कृति ऐसी है कि कन्यादानकर्ता जब तक वर के हाथों में कन्यादानोदक नहीं छोड़ता, तब तक कन्या को अपने भावी पति का शरीर-स्पर्श करने का भी अधिकार नहीं होता--माला पहनाना तो दूर रहा। अपनी इसी मिथिला की संस्कृति को ध्यान में रखकर महाकवि कालिदास इन्दुमती-स्वयंवर में इन्दुमती के हाथों से माला नहीं पहिनवाकर उसकी धात्री ( सुनन्दा ) द्वारा राजकुमार अज के गले में पहिनवाते हैं। देखिए--

सा चूर्णगौरं रघुनन्दनस्य धात्रीकराभ्यां करभोपमोरूः।
आसञ्जयामास यथाप्रदेशं कण्ठे गुणं मूर्तमिवानुरागम्॥
( स० ६, श्लो० ८३ )

( करभ के समान सुन्दर जांघों वाली उस इन्दुमती ने मंगलचूर्ण अर्थात् कुंकुम से गौर ( अरुण ) वर्ण की माला, जो इन्दुमती के प्रेमानुराग स्वरूप ही है, उसे अपनी धाई सुनन्दा के हाथों द्वारा रघु-पुत्र महाराज अज के गले में सस्नेह पहनवा दी। )--कु० इन्दुमती नहीं पहनायी। इससे मैथिली संस्कृति स्पष्ट झलक रही है।

( सीता-स्वयंवर में सन्त तुलसी ने अपनी सरयूपारिण-संस्कृति के अनुरूप भगवान् राम के गले में सीता द्वारा ही माला पहनवाई है। ) इत्यलमधिकेन।

## कालिदास का अन्तकाल

कालिदास की मृत्यु के सम्बन्ध में कहा जाता है कि 'लंका' ( सिलोन ) के राजा एवं "जानकीहरणमहाकाव्य" के रचयिता कुमार दास इनके परम मित्र थे। एक बार उनसे मिलने जब ये लंका गये, तो वहाँ राजदरबार की एक वेश्या ने इन्हें अपने चंगुल में फसाना चाहा। उसने इनके ऊपर अपना कोई प्रभाव न देख इन्हें जहर खिलाकर मार डाला।

---

# रघुवंशवर्णन

पृथिवी-पतियों में सबसे प्रथम भूपाल भगवान् भास्कर के पुत्र वैवस्वतमनु रघुवंश के प्रवर्तक हुए। रघुवंशी राजाओं के वर्णन के विषय में स्वयं महाकवि कालिदास ने कहा है--

"क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः" (सर्ग १, श्लो० २)

"अर्थात् सूर्य से उत्पन्न वह सूर्यवंश (रघुवंश) कहाँ और कहाँ मेरी मन्द मति........."

रघुवंशी भूपालों का साम्राज्य समुद्र-पर्यन्त विस्तृत था। स्वर्गलोक तक उनका रथ आता-जाता था। रघुवंशी राजा लोग सत्पात्रों को आवश्यकतानुरूप यथेच्छ दान देते थे। अपने रघुवंश की कीर्तिपताका को दिग्दिगन्तर फैलाने के लिए ही युद्ध में आक्रामक आततायियों को मार भगाते थे।

सन्तानोत्पत्ति तथा यज्ञफलप्राप्ति के लिये ही रघुवंशी राजा लोग पाणिग्रहण-संस्कार करते थे। बाल्यावस्था में वे सभी राजा लोग अपने कुलपरम्परागत गुरु-कुल में विद्याभ्यास करते थे और राजसिंहासनारूढ होते ही राजनीति का अक्षरशः पालन करते थे। प्रजाओं की भलाई के लिए ही प्रजाओं के लाभांश का षष्ठांश कर लेते थे। चौथेपन में वे राजा लोग ऋषिमुनियों के समान तपोवन में जा-जाकर वान-प्रस्थ धारण कर प्राणान्त समय में (ओं इत्येकाक्षरं ब्रह्मेति) परमात्मा का ध्यान करते हुए परम पद को प्राप्त करते थे।

## रघुवंशियों के वंशानुक्रम

अयोध्याधिपति रघुवंशी महाराज दशरथ के पुत्र—राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न के प्रसङ्ग में सभी सम्प्रदायों, पुराणों तथा इतिहासकारों का एक मत है। किन्तु अन्यान्य रघुवंशी राजाओं के वंशानुक्रम के प्रसंग में पुराणों में मतैक्य नहीं है।

विष्णुपुराण अंश ४, अध्याय चतुर्थ के अन्त में लिखा गया है कि-

"तस्यापि (सागरपौत्रस्यापि) अंशुमतः दिलीपपुत्रोऽभवत्, दिलीपस्याऽपि भगीरथो, योऽसौ गङ्गां स्वर्गादिहानीय 'भागीरथी'

संज्ञां चकार।" इससे सिद्ध होता है कि सगर के पौत्र 'अंशुमान्' के पुत्र दिलीप हुए और दिलीप के पुत्र भगीरथ हुए हैं।

पद्मपुराण के आधार पर तो अज के पुत्र दिलीप और दिलीप के पुत्र रघु हुए हैं।

महाकवि कालिदास ने अपने रघुवंश महाकाव्य में प्रायः पद्म-पुराणोक्त रघुवंशानुक्रम का ही उल्लेख किया है और महाकवि वाल्मीकि ने अपने रामायण में विष्णुपुराण के आधार पर या कल्पभेद[1] से रघुवंशानुक्रम का उल्लेख भिन्न रूप में किया है। इसके मत से राजकुमार रघु के जनक सूर्यवंशी महाराज ककुत्स्थ और महाराज भगीरथ के जनक महाराज दिलीप कहे जाते हैं।

काशी के स्वनामधन्य भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने भी अपने रचित "हरिश्चन्द्र नाटक" में प्रायः कालिदास की तरह पद्मपुराण के आधार पर ही रघुवंशानुक्रम को मान कर सत्यप्रतिज्ञ महाराज हरिश्चन्द्र के मुख से भागीरथी ( गंगा ) का वर्णन करवाया।

महर्षि वाल्मीकि के मतानुयायी विद्वानों की अमिट धारणा है कि महाराज हरिश्चन्द्र रघुवंशी महातपस्वी राजा भागीरथी के पहले के हैं, अतः हरिश्चन्द्र नाटक में गंगा के प्रति भागीरथी शब्दोपादान भारतेन्दु का प्रमाद है।

अस्तु, महाराज दिलीप से लेकर ( अग्रिम पृष्ठोक्त ) रघुवंशा-नुक्रम देखने से प्रमाद दूर हो जाता है। पद्मपुराणोक्त वंशानुक्रम में राजा भगीरथ राजा हरिश्चन्द्र के बहुत पहले के हैं, यह सत्य है।

---

१. द्र० वा० रामायण, आदि काण्ड अध्याय ७०, श्लोक १६.४३।
कल्पभेद से कलियुग का २८ वाँ कल्प अभी बीत रहा है। ('अष्टा-त्रिंशतितमे कलिप्रथमचरणे' )। इसी तरह सत्ययुग, त्रेता तथा द्वापर के भी कई कल्प बीत चुके हैं। प्रत्येक त्रेता कल्प में रघुवंश का प्रादुर्भाव हुआ है--ऐसा भी कहा जाता है। प्रायः इसी कल्पभेद से सूर्यवंशानुक्रम में व्यासोक्त व्यतिक्रम देखने-सुनने को मिलता है।

# राजा दिलीप से रघुवंशानुक्रम

| विष्णुपुराणोक्त | पद्मपुराणोक्त | |
|---|---|---|
| राजा दिलीप | राजा दिलीप | |
| ,, भगीरथ | ,, रघु | |
| ,, ककुत्स्थ | ,, अज | |
| ,, रघु | ,, दशरथ | |
| ,, कल्माषपाद | ,, राम | |
| ,, शङ्ख | ,, कुश | |
| ,, सुदर्शन | ,, अतिथि | |
| ,, अग्निवर्ण | ,, निषध | ◆ राजा शङ्खण |
| ,, शीघ्रग | ,, नल | ,, व्युषिताश्व |
| ,, मरु | ,, नभस् | ,, विश्वसह |
| ,, प्रश्रुश्रुक | ,, पुण्डरीक | ,, हिरण्यनाभ |
| ,, अम्बरीष | ,, क्षेमधन्वन् | ,, कौशल्य |
| ,, नहुष | ,, देवानीक | ,, ब्रह्मिष्ठ |
| ,, ययाति | ,, अहीनगु | ,, पुत्र |
| ,, नाभाग | ,, पारियात्र | ,, पुष्य |
| ,, अज | ,, शिल | ,, ध्रुवसन्धि |
| ,, दशरथ | ,, उन्नाभ | ,, सुदर्शन |
| ,, राम | ,, वज्रनाभ ◆ | ,, अग्निवर्ण |

# सर्ग-सूची

## सर्ग १ से ७



## सर्ग ८ से १९





॥ श्रीः ॥

# रघुवंशमहाकाव्यम्

## 'सञ्जीविनी' सहित सान्वय 'हिन्दी' व्याख्योपेतम्

---

## प्रथमः सर्गः

ग्रन्थकर्तृमङ्गलाचरणम्—

**वागर्थाविव सम्पृक्तौ वागर्थप्रतिपत्तये ।**
**जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ ॥ १ ॥**

* सञ्जीविनी *

मातापितृभ्यां जगतो नमो वामार्धजानये ।
सद्यो दक्षिणदृक्पातसंकुचद् वामदृष्टये ॥ १ ॥

अन्तरायतिमिरोपशान्तये शान्तपावनमचिन्त्यवैभवम् ।
तन्नरं वपुषि कुञ्जरं मुखे मन्महे किमपि तुन्दिलं महः ॥ २ ॥

शरणं करवाणि शर्मदं ते चरणं वाणि ! चराचरोपजीव्यम् ।
करुणामसृणैः कटाक्षपातैः कुरु मामम्ब ! कृतार्थसार्थवाहम् ॥ ३ ॥

वाणीं काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैयासिकी-
मन्तस्तंत्रमरंस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत् ।
वाचामाकलयद्रहस्यमखिलं यश्चाक्षपादस्फुरां-
लोकेऽभूद्यदुपज्ञमेव विदुषां सौजन्यजन्यं यशः ॥ ४ ॥

मल्लिनाथकविः सोऽयं मन्दात्मानुजिघृक्षया ।
व्याचष्टे कालिदासीयं काव्यत्रयमनाकुलम् ॥ ५ ॥

कालिदासगिरा सारं कालिदासः सरस्वती ।
चतुर्मुखोऽथवा साक्षाद्विदुर्नान्ये तु मादृशाः ॥ ६ ॥

तथापि दक्षिणावर्तनाथाद्यैः क्षुण्णवर्त्मसु ।
वयं च कालिदासोक्तिष्ववकाशं लभेमहि ॥ ७ ॥

भारती कालिदासस्य दुर्व्याख्याविषमूर्च्छिता ।
एषा सञ्जीविनी टीका तामद्योज्जीवयिष्यति ॥ ८ ॥

इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया ।
नामूलं लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥ ९ ॥

इह खलु सकलकविशिरोमणिः कालिदासः । "काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये । सद्यः परनिर्वृत्तये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे" इत्याद्यालङ्कारिकवचनप्रामाण्यात्काव्यस्यानेकश्रेयःसाधनतां, "काव्यालापांश्च वर्जयेद्" इत्यस्य निषेधशास्त्रस्यासत्काव्यविषयतां च पश्यन् रघुवंशाख्यं महाकाव्यं चिकीर्षुः, चिकीर्षितार्थाविघ्नपरिसमाप्तिसम्प्रदायाविच्छेदलक्षणफलसाधनभूतविशिष्टदेवतानमस्कारस्य शिष्टाचारपरिप्राप्तत्वाद्, "आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वाऽपि तन्मुखम्" इत्याशीर्वादाद्यन्यतमस्य प्रबन्धमुखलक्षणत्वान्, काव्यनिर्माणस्य विशिष्टशब्दार्थप्रतिपत्तिमूलकत्वेन विशिष्टशब्दार्थयोश्च "शब्दजातमशेषं तु धत्ते शर्वस्य वल्लभा । अर्थरूपं यदखिलं धत्ते मुग्धेन्दुशेखरः ।" इति वायुपुराणसंहितावचनबलेन पार्वतीपरमेश्वरायत्तत्वदर्शनात्तत्प्रतिपित्सया तावेवाभिवादयते—वागिति ।

वागर्थाविवेत्येकं पदम् । इवेन सह नित्यसमासो विभक्त्यलोपश्च पूर्वपदप्रकृतिस्वरत्वं चेति वक्तव्यम् । एवमन्यत्रापि द्रष्टव्यम् । वागर्थाविव शब्दार्थाविव सम्पृक्तौ नित्यसम्बद्धावित्यर्थः । नित्यसम्बद्धयोरुपमानत्वेनोपादानात् 'नित्यः शब्दार्थसम्बन्धः' इति मीमांसकाः । जगतः लोकस्य पितरौ । माता च पिता च पितरौ । 'पिता मात्रा' इति द्वन्द्वैकशेषः । 'मातापितरौ पितरौ मातरपितरौ प्रसूजनयितारौ' इत्यमरः । एतेन शर्वशिवयोः सर्वजगज्जनकतया वैशिष्ट्यमिष्टार्थप्रदानशक्तिः परमकारुणिकत्वं च सूच्यते । पर्वतस्यापत्यं स्त्री पार्वती 'तस्यापत्यम्' इत्यण् । 'टिड्ढाणञ्द्वयसज्दघ्नञ्०' इत्यादिना ङीप् । पार्वती च परमेश्वरश्च पार्वतीपरमेश्वरौ । परमशब्दः सर्वोत्तमत्वद्योतनार्थः । मातुरभ्यर्हितत्वादल्पाक्षरत्वाच्च पार्वतीशब्दस्य पूर्वनिपातः । वागर्थप्रतिपत्तये शब्दार्थयोः सम्यग्ज्ञानार्थं वन्दे अभिवादये । अत्रोपमाऽलंकारः स्फुट एव । तथोक्तं—( स्वतः सिद्धेन भिन्नेन सम्पन्नेन च धर्मतः । साध्यमन्येन वर्ण्यस्य वाच्यं चेदेकगोपमा ॥ ) इति प्रायिकश्चोपमाऽलंकारः कालिदासोक्तकाव्यादौ भूदेवताकस्य सर्वगुरोर्मगणस्य प्रयोगाच्छुभलाभः सूच्यते । तदुक्तं 'शुभदो मो भूमिमयः' इति । वकारस्यामृतबीजत्वात्प्रचयगमनादिसिद्धिः ॥ १ ॥

**अन्वयः**—वागर्थाविव सम्पृक्तौ जगतः पितरौ पार्वतीपरमेश्वरौ वागर्थप्रतिपत्तये वन्दे ।

**हिन्दी**—शब्द और अर्थ के समान नित्य सम्बद्ध (जुड़े हुए) तथा संसार के माता-पिता, शैलकुमारी भगवती पार्वती और ( काशीपति ) भगवान् शंकर को ( मैं कालिदास ), शब्दार्थ परिज्ञान के लिए प्रणाम करता हूँ ॥१॥

**क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः ।**
**तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम् ॥ २ ॥**

**सञ्जी०**—क्वेति । प्रभवत्यस्मादिति प्रभवः कारणम् । 'ऋदोरप्'। 'अकर्तरि च कारके संज्ञायाम्' इति साधुः । सूर्यः प्रभवः यस्य स सूर्यप्रभवो वंशः क्व अल्पो विषयो ज्ञेयोऽर्थो यस्याः सा मे मतिः प्रज्ञा च क्व ? द्वौ क्वशब्दौ महदन्तरं सूचयतः । सूर्यवंशमाकलयितुं न शक्नोमीत्यर्थः । तथा च तद्विषयप्रबन्धनिरूपणं तु दूरापास्तमिति भावः । तथा हि । दुस्तरं तरितुमशक्यम् 'ईषद् दुःसुषु०' इत्यादिना खल्प्रत्ययः । सागरं मोहादज्ञानादुडुपेन प्लवेन । 'उडुपं तु प्लवः कोलः' इत्यमरः । अथवा चर्मविनद्धेन पानपात्रेण । 'चर्मविनद्धमुडुप प्लवः काष्ठं करण्डवत्' इति सज्जनः । तितीर्षुस्तरितुमिच्छुरस्मि भवामि । तरतेः सन्नन्तादुप्रत्ययः । अल्पसाधनैरधिकारम्भो न सुकर इति भावः । इदं च वंशोत्कर्षकथनं स्वप्रबन्धमहत्त्वार्थमेव । तदुक्तम्—'प्रतिपाद्यमहिम्ना च प्रबन्धो हि महत्तरः ।' इति ॥ २ ॥

**अन्वयः**—सूर्यप्रभवः वंशः क्व ? अल्पविषया ( मम ) मतिश्च क्व ? ( अहम ) मोहात् उडुपेन दुस्तरं सागरं तितीर्षुः अस्मि ।

**हिन्दी**—कहाँ सूर्य से उत्पन्न हुआ वह सूर्यवंशी रघुवंश और कहाँ अल्प विषयों को ग्रहण करने वाली मेरी मन्द बुद्धि, अतः मैं अज्ञान से उसी तरह उसे पार करना ( उसका वर्णन करना ) चाहता हूँ, जैसे कोई अज्ञानी छोटी नैया से अपार समुद्र को पार करने की व्यर्थ इच्छा करता है । भाव यह है—जैसे छोटी नैया से समुद्र का पार करना असम्भव है, वैसे ही मुझे अपनी मन्द बुद्धि से रघुवंश का वर्णन करना असम्भव सा प्रतीत होता है । यहाँ महाकवि का रघुवंश के महत्त्व का कथन अपने ग्रन्थ का महत्त्व दिखलाने के लिए ही है ॥ २ ॥

**मन्दः कवियशःप्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम् ।**
**प्रांशुलभ्ये फले लोभादुद्बाहुरिव वामनः ॥ ३ ॥**

**सञ्जी०**—मन्द इति। किं च मन्दो मूढः। 'मूढाल्पापटुनिर्भाग्या मन्दाः स्युः' इत्यमरः। तथाऽपि कवियशःप्रार्थी। कवीनां यशः काव्यनिर्माणेन जातं तत्प्रार्थनाशीलोऽहं प्रांशुनोन्नतपुरुषेण लभ्ये प्राप्ये फले फलविषये लोभादुद्बाहुः फलग्रहणायोच्छ्रितहस्तो वामनः खर्व इव। 'खर्वो ह्रस्वश्च वामनः' इत्यमरः। उपहास्यतामुपहासविषयताम्। 'ऋहलोर्ण्यत्' इति ण्यत्प्रत्ययः। गमिष्यामि प्राप्स्यामि ॥ ३ ॥

**अन्वयः**—मन्दः (तथापि) कवियशःप्रार्थी (अहं कालिदासः) प्रांशुलभ्ये फले लोभात् उद्बाहुः वामनः इव उपहास्यतां गमिष्यामि।

**हिन्दी**—यथाजात (मूर्ख) होते हुए भी कवि के यश को प्राप्त करने की अभिलाषा करने वाला मैं (कालिदास) उसी तरह हास्यास्पद हो जाऊँगा, जैसे लम्बे पुरुष से पाने के योग्य फल के लोभ से हाथों को निरर्थक ऊँचा करने वाला 'बौना' पुरुष हँसी का पात्र बन जाता है ॥ ३ ॥

मन्दश्चेत्तर्हि त्यज्यतामयमुद्योग इत्यत आह—

**अथवा कृतवाग्द्वारे वंशेऽस्मिन् पूर्वसूरिभिः।**
**मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवास्ति मे गतिः ॥ ४ ॥**

**सञ्जी०**—अथवेति। अथवा पक्षान्तरे पूर्वैः सूरिभिः कविभिर्वाल्मीक्यादिभिः कृतवाग्द्वारे कृतं रामायणादिप्रबन्धरूपा या वाक् सैव द्वारं प्रवेशो यस्य तस्मिन्। अस्मिन्सूर्यप्रभवे वंशे कुले। 'जन्मनैकलक्षणः सन्तानो वंशे' वज्रेण मणिवेधकसूचीविशेषेण। 'वज्रं, त्वस्त्री कुलिशशस्त्रयोः। मणिवेधे रत्नभेदे' इति केशवः। समुत्कीर्णे विद्धे सूत्रस्येव मे मम गतिः सञ्चारोऽस्ति। वर्णनीये रघुवंशे मम वाक्प्रसरोऽस्तीत्यर्थः ॥ ४ ॥

**अन्वयः**—अथवा पूर्वसूरिभिः कृतवाग्द्वारे अस्मिन् वंशे वज्रसमुत्कीर्णे मणौ सूत्रस्य इव मे गतिः अस्ति।

**हिन्दी**—अथवा मेरे लिये यह मार्ग सरल है कि प्राचीन कवियों ने रामयणादि काव्य में रघु-कुल-चरित लिख कर (लेखक के लिये) वाणी का द्वार पहले ही खोल दिया है अतः उसमें प्रवेश करना है और रघुकुल का वर्णन करना मेरे लिए अब वैसे ही सुगम है, जैसे हीरे की कनी (यन्त्रविशेष) से बीधी (छेदी) हुई मणि में डोरा पिरोना (घुसाना) सरल है ॥ ४ ॥

'सोऽहम्' इत्यादिभिः पञ्चभिः श्लोकैः कुलकेनाह—

**सोऽहमाजन्मशुद्धानामाफलोदयकर्मणाम् ।**
**आसमुद्रक्षितीशानामानाकरथवर्त्मनाम् ॥ ५ ॥**

**सञ्जी०**—स इति । सोऽहं 'रघूणामन्वयं वक्ष्ये' इत्युत्तरेण सम्बन्धः । किंविधानां रघूणामित्यत्रोत्तराणि विशेषणानि योज्यानि । आजन्मनः । जन्मारभ्येत्यर्थः । 'आङ् मर्यादाऽभिविध्योः' इत्यव्ययीभावः तस्य शुद्धाना-मित्यनेन सुप्सुपेति, समासः । एवमुत्तरत्रापि द्रष्टव्यम् । आजन्मशुद्धानाम् । निषेकादिसर्वसंस्कारसम्पन्नानामित्यर्थः । आफलोदयमाफलसिद्धेः कर्म येषां ते तथोक्तास्तेषाम् । प्रारब्धान्तगामिनामित्यर्थः । आसमुद्रं क्षितेरीशानाम् । सार्वभौमाणामित्यर्थः । आनाकं रथवर्त्म येषां तेषाम् । इन्द्रसहचारिणा-मित्यर्थः । अत्र सर्वत्राङोऽभिविध्यर्थत्वं द्रष्टव्यम् । अन्यथा मर्यादाऽर्थत्वे जन्मा-दिषु शुद्धयभावप्रसङ्गात् ॥ ५ ॥

**अन्वयः**—सः अहम् आजन्मशुद्धानाम् आफलोदयकर्मणाम्, आसमुद्र-क्षितीशानाम् आनाकरथवर्त्मनाम् ("रघूणाम् अन्वयं वक्ष्ये" इत्युत्तरेण नवमश्लोकस्थेन सम्बन्धः)।

**हिन्दी**—वे सूर्यवंशी जो शुद्ध सनातन निषेकादि वैदिक संस्कारों से पवित्र थे और जो किसी कार्य को प्रारम्भ करने के पश्चात् उसके फल की सिद्धि को पूरा करके ही रहते थे तथा जिनका साम्राज्य समुद्र तक विस्तृत था (चक्रवर्ती कहलाते थे) और जिनके रथ का मार्ग स्वर्गलोक तक फैला था अर्थात् मर्त्यलोक से स्वर्गलोक तक जिनके रथ आते-जाते थे। (मैं कालि-दास उन्हीं इन्द्र के मित्र रघुवंशी राजाओं का वर्णन करूँगा) ॥ ५ ॥

**यथाविधिहुताग्नीनां यथाकामार्चितार्थिनाम् ।**
**यथापराधदण्डानां यथाकालप्रबोधिनाम् ॥ ६ ॥**

**सञ्जी०**—यथेति । विधिमनतिक्रम्य यथाविधि । 'यथाऽसादृश्ये' इत्य-व्ययीभावः । तथा हुतशब्देन सुप्सुपेति समासः एवं 'यथाकामार्चित' इत्यादी-नामपि द्रष्टव्यम् । यथाविधि हुता अग्नयो यैस्तेषाम् । यथाकाममभिलाषमन-तिक्रम्यार्चितार्थिनाम् । यथाऽपराधमपराधमनतिक्रम्य दण्डो येषां तेषाम् ।

यथाकालं कालमनतिक्रम्य प्रबोधिनां प्रबोधनशीलानाम् । चतुर्भिर्विशेषणैर्देवता-यजनातिथिसत्कारदण्डधरत्वप्रजापालनसमयजागरूकत्वादीनि विवक्षितानि ॥

**अन्वयः**—( सः अहम् ) यथाविधिहुताग्नीनां यथाकामार्चितार्थिनां यथापराधदण्डानां यथाकालप्रबोधिनाम् ( रघूणाम् अन्वयं वक्ष्ये )।

**हिन्दी**—जो सूर्यवंशी राजा लोग शास्त्रोक्त विधि के अनुसार ही यज्ञाग्नि में आहुति करते थे, जो याचकों को स्व-स्व इच्छानुसार दान देकर सन्तुष्ट करते थे, जो अपराधी को अपराध के अनुरूप ( पक्षपात रहित ) ही दण्ड देते थे और जो समय पर जागरूक ( सावधान ) होकर कार्य करते थे ( मैं कालिदास उन्हीं रघुवंशी राजाओं का वर्णन करूँगा ॥ ६ ॥

**त्यागाय संभृतार्थानां सत्याय मितभाषिणाम् ।**
**यशसे विजिगीषूणां प्रजायै गृहमेधिनाम् ॥ ७ ॥**

**सञ्जी०**—त्यागायेति । त्यागाय सत्पात्रे विनियोगस्त्यागस्तस्मै । 'त्यागो विहापितं दानम्' इत्यमरः । संभृतार्थानां सञ्चितधनानाम् । न तु दुर्व्यापाराय । सत्याय मितभाषिणां मितभाषणशीलानाम् । न तु पराभवाय । यशसे कीर्तये । 'यशः कीर्तिः समज्ञा च' इत्यमरः । विजिगीषूणां विजेतुमिच्छूनाम् । न त्वर्थसंग्रहाय । प्रजायै संतानाय गृहमेधिनां दारपरिग्रहाणाम् । न तु कामोपभोगाय । अत्र 'त्यागाय' इत्यादिषु 'चतुर्थी तदर्थार्थ०' इत्यादिना तादर्थ्ये चतुर्थी समासविधानज्ञापकाच्चतुर्थी । गृहैर्दारैर्मेधन्ते सङ्गच्छन्त इति गृहमेधिनः । 'दारेष्वपि गृहाः पुंसि' इत्यमरः । 'जाया च गृहिणी गृहम्' इति इलायुधः । 'मेधृ संगमे' इति धातोर्णिनिः एभिर्विशेषणैः परोपकारित्वं सत्यवचनत्वं पितॄणां शुद्धत्वं च विवक्षितानि ॥ ७ ॥

**अन्वयः**—(सः अहम्) त्यागाय सम्भृतार्थानां सत्याय मितभाषिणां यशसे विजिगीषूणां प्रजायै गृहमेधिनाम् ( रघूणाम् अन्वयं वक्ष्ये )।

**हिन्दी**—जो सत्पात्रों को दान देने के लिये ही धन-संचय करते थे, सत्यवचन कहने के लिये ही मितभाषी बने थे, जो अपने सूर्यवंश के यश फैलाने के लिये ही विजयी बनते थे। (न कि दूसरों के राज्यों पर आधिपत्य जमाने के लिये ) और जो सन्तानोत्पत्ति के लिये ही विवाह करते थे ( मैं कालिदास उन्हीं रघुवंशी राजाओं का वर्णन करूँगा ) ॥ ७ ॥

**शैशवेऽभ्यस्तविद्यानां यौवने विषयैषिणाम् ।**
**वार्धके मुनिवृत्तीनां योगेनान्ते तनुत्यजाम् ॥ ८ ॥**

**सञ्जि०**—शैशव इति । शिशोर्भावः शैशवं बाल्यम् । प्राणभृज्जातिवयोवचनोद्गात्र०' इत्यञ्प्रत्ययः । 'शिशुत्वं शैशवं बाल्यम्' इत्यमरः । तस्मिन्वयस्यभ्यस्तविद्यानाम् । एतेन ब्रह्मचर्याश्रमो विवक्षितः । यूनो भावो यौवनं तारुण्यम् । युवादित्वादण्प्रत्ययः । 'तारुण्यं यौवनं समे इत्यमरः । तस्मिन्वयसि विषयैषिणां भोगाभिलाषिणाम् । एतेन गृहस्थाश्रमो विवक्षितः । वृद्धस्य भावो वार्द्धकं वृद्धत्वम् । 'द्वन्द्वमनोज्ञादिभ्यश्च' इति वुञ्प्रत्ययः । 'वार्द्धकं वृद्धसंघाते वृद्धत्वे वृद्धकर्मणि' इति विश्वः । सङ्घातार्थेऽत्र 'वृद्धाच्च' इति वक्तव्यात्सामूहिको वुञ् । तस्मिन्वार्द्धके वयसि मुनीनां वृत्तिरिव वृत्तिर्येषां तेषाम् । एतेन वानप्रस्थाश्रमो विवक्षितः । अन्ते शरीरत्यागकाले योगेन परमात्मध्यानेन । 'योगः सन्नहनोपायध्यानसङ्गतियुक्तिषु' इत्यमरः । तनुं देहं त्यजन्तीति तनुत्यजां देहत्यागिनाम् । 'कायो देहः क्लीबपुंसोः स्त्रियां मूर्तिस्तनुस्तनूः' इत्यमरः । 'अन्येभ्योऽपि दृश्यते' इति क्विप् । एतेन मोक्षभावो विवक्षितः ॥

**अन्वयः**—शैशवे अभ्यस्तविद्यानां यौवने विषयैषिणां वार्धके मुनिवृत्तीनाम् अन्ते योगेन तनुत्यजाम् ( रघूणाम् अन्वयं वक्ष्ये ) ।

**हिन्दी**—जो बाल्यावस्था में गुरुकुल में जाकर विद्याभ्यास करते थे और तदुपरि जवान होने पर राजोचित विषयों का उपभोग करते थे और बुढ़ापा आने पर ऋषि-मुनियों के समान बन में जाकर वानप्रस्थ धारण करते थे ( तपस्वी बन जाते थे ) तथा मुमुर्षु ( प्राणान्त ) काल में परमात्मा का ध्यान करते हुए (संन्यास धारण करके) शरीर का त्याग करते थे ( मैं कालिदास उन्हीं रघुकुल के राजाओं का वर्णन करूँगा ) ॥ ८ ॥

**रघूणामन्वयं वक्ष्ये तनुवाग्विभवोऽपि सन् ।**
**तद्गुणैः कर्णमागत्य चापलाय प्रचोदितः ॥ ९ ॥**

**सञ्जि०**—रघूणामिति । सोऽहं लब्धप्रवेशः । तनुवाग्विभवोऽपि स्वल्पवाणीप्रसारोऽपि सन् । तेषां रघूणां गुणैस्तद्गुणैः । आजन्मशुद्ध्यादिभिः कर्तृभिः कर्णं मम श्रोत्रमागत्य चापलं चपलकर्माविमृश्यकरणरूपं कर्तुम् ।

युवादित्वात् कर्मण्यण्। 'क्रियाऽर्थोपदस्य च कर्मणि स्थानिनः' इत्यनेन चतुर्थी। प्रचोदितः प्रेरितः सन्। रघूणामन्वयं तद्विषयप्रबन्धं वक्ष्ये ॥ कुलकम् ॥

**अन्वयः**—( सः अहम् ) तनुवाग्विभवः अपि तद्गुणैः आगत्य चापलाय प्रचोदितः सन् रघूणाम् अन्वयं वक्ष्ये।

**हिन्दी**—वह (मैं कालिदास) वाणी का अल्प वैभव वाला होता हुआ भी रघुकुल के राजाओं के आजन्मशुद्धि आदि गुणों से कानों में आकर चंचल कर्म करने के लिये प्रेरित होता हुआ रघुकुल में उत्पन्न राजाओं का वंश-वर्णन करूँगा ॥ ९ ॥

संप्रति स्वप्रबन्धपरीक्षार्थं सतः प्रार्थयते—

**तं सन्तः श्रोतुमर्हन्ति सदसद्व्यक्तिहेतवः।**
**हेम्नः संलक्ष्यते ह्यग्नौ विशुद्धिः श्यामिकापि वा: ॥ १० ॥**

**सञ्जी०**—तमिति। तं रघुवंशाख्यं प्रबन्धं सदसतोर्गुणदोषयोर्व्यक्तेर्हेतवः कर्तारः सन्तः श्रोतुमर्हन्ति। यथा हि। हेम्नो विशुद्धिर्निर्दोषस्वरूपं श्यामिकाऽपि लोहान्तरसंसर्गात्मको दोषोऽपि वाग्नौ संलक्ष्यते। नान्यत्र। तद्वदत्रापि सन्त एव गुणदोषविवेकाधिकारिणः। नान्य इति भावः ॥ १० ॥

**अन्वयः**—सदसद्व्यक्तिहेतवः सन्तः तं श्रोतुम् अर्हन्ति हि हेम्नः विशुद्धिः वा श्यामिका अपि अग्नौ संलक्ष्यते।

**हिन्दी**—गुण-दोषों को पहचानने वाले क्षीर-नीर-विवेकी विद्वान् ही मेरे इस काव्यात्मक प्रबन्ध को जानने के अधिकारी हैं, क्योंकि सोने की शुद्धि (खरापन) अथवा किसी लोहे आदि की मिलावट (खोटापन) अग्नि में डालने पर ही देखी जाती है ॥ १० ॥

वर्ण्यं वस्तूपक्षिपति श्लोकद्वयेन—

**वैवस्वतो मनुर्नाम माननीयो मनीषिणाम्।**
**आसीन्महीक्षितामाद्यः प्रणवश्छन्दसामिव ॥ ११ ॥**

**सञ्जी०**—वैवस्वत इति। मनस ईषिणो धीराः विद्वांस इति यावत्। पृषोदरादित्वात्साधुः। तेषां माननीयः पूज्यः छन्दसां वेदानाम्। 'छन्दः पद्ये च वेदे च' इति विश्वः। प्रणव ओंकार इव। महीं क्षियन्तीशत इति महीक्षितः

क्षितीश्वराः। क्षिधातोरैश्वर्यार्थात्क्विप्तुगागमश्च। तेषामाद्य आदिभूतः। विवस्वतः सूर्यस्यापत्यं पुमान् वैवस्वतो नाम वैवस्वतः इति प्रसिद्धो मनुरासीत्॥ ११॥

**अन्वय**—छन्दसां प्रणव इव मनीषिणां माननीयः महीक्षिताम् आद्य। वैवस्वतः नाम मनुः आसीत्।

**हिन्दी**—जिस तरह वेदों में ( सर्व प्रथम ) ओंकार (ॐ) सर्वोपरि है, उसी तरह पृथ्वी-पतियों में सबसे प्रथम भूपाल तथा विद्वानों में सब से बड़ा पूज्य अग्रणी सूर्य के पुत्र वैवस्वत नामक मनु ( हुए )॥ १॥

**तदन्वये शुद्धिमति प्रसूतः शुद्धिमत्तरः।**
**दिलीप इति राजेन्दुरिन्दुः क्षीरनिधाविव॥ १२॥**

**सञ्जी०**—तदिति। शुद्धिरस्यास्तीति शुद्धिमान्। तस्मिञ्छुद्धिमति तदन्वये तस्य मनोरन्वये वंशे। 'अन्ववायोऽन्वयो वंशो गोत्रं चाभिजनं कुलम्' इति हलायुधः। अतिशयेन शुद्धिमाञ्छुद्धिमत्तरः 'द्विवचनविभज्योप०' इत्यादिना तरप्। दिलीप इति प्रसिद्धो राजा इन्दुरिव राजेन्दू राजश्रेष्ठः। 'उपमितं व्याघ्रादिभिः०' इत्यादिना समासः। क्षीरनिधाविन्दुरिव प्रसूतो जातः॥१२॥

**अन्वयः**—शुद्धमति तदन्वये शुद्धिमत्तरः राजेन्द्र दिलीपः इति क्षीरनिधौ इन्दुः इव प्रसूतः।

**हिन्दी**—पवित्र उस वैवस्वत मनु के कुल में अत्यन्त पवित्र चरित्र वाले राजाओं में श्रेष्ठ महाराज दिलीप, क्षीरसमुद्र-मंथन से उपलब्ध चन्द्रमा के समान उत्पन्न हुए ( समुद्र-मंथन से जैसे आह्लादकर सुप्रकाशमान चंद्रमा निकले, वैसे राजाओं में चन्द्र ( आह्लादकर ) राजा दिलीप उत्पन्न हुए )॥

'व्यूढ' इत्यादिभिस्त्रिभिः श्लोकैर्दिलीपं विशिनष्टि—

**व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शालप्रांशुर्महाभुजः।**
**आत्मकर्मक्षमं देहं क्षात्रो धर्म इवाश्रितः॥ १३॥**

**सञ्जी०**—व्यूढेति। व्यूढं विपुलमुरो यस्य स व्यूढोरस्कः। 'उरःप्रभृतिभ्यः कप्' इति कप्प्रत्ययः। 'व्यूढं विपुलं भद्रं स्फारं समं वरिष्ठं च' इति यादवः। वृषस्य स्कंध इव स्कंधो यस्य स तथा। 'सप्तम्युपमान०' इत्यादिनोत्तरपदलो-

पिबहुव्रीहिः। शालो वृक्ष इव प्रांशुरुन्नतः शालप्रांशुः। 'प्राकारवृक्षयोः शालः सर्जतरुः स्मृतः' इति यादवः। 'उच्चप्रांशून्नतोदग्रोच्छ्रितास्तुङ्गे' इत्यमरः। महाभुजो महाबाहुः। आत्मकर्मक्षमं स्वव्यापारानुरूपं देहमाश्रितः प्रायः क्षात्रः क्षत्त्रसम्बन्धी धर्म इव स्थितः। मूर्तिमान्पराक्रम इव स्थितः इत्युत्प्रेक्षा ॥१३॥

**अन्वयः**—व्यूढोरस्कः वृषस्कन्धः शालप्रांशुः महाभुजः आत्मकर्मक्षमं देहम् आश्रितः क्षात्त्रः धर्मः इव ( स्थितः )।

**हिन्दी**—विशाल वक्षस्थल ( छाती ) वाले, बैल के कन्धों के समान ( मोटे-चौड़े ) कन्धों वाले, शाल वृक्ष के समान लम्बे लम्बे आजानु बाहु वाले तथा अपने काम करने में सक्षम शरीर को धारण किये हुये जैसे क्षत्रियों के धर्म, पराक्रम हो, वैसे ही महाराज दिलीप थे ॥ १३ ॥

**सर्वातिरिक्तसारेण सर्वतेजोभिभाविना।**
**स्थितः सर्वोन्नतेनोर्वीं क्रान्त्वा मेरुरिवात्मना ॥ १४ ॥**

**सञ्जी०**—सर्वेति। सर्वातिरिक्तसारेण सर्वेभ्यो भूतेभ्योऽधिकबलेन 'सारो बले स्थिरांशे च' इत्यमरः, सर्वाणि भूतानि तेजसाऽभिभवतीति सर्वतेजोऽभिभावी तेन। सर्वेभ्य उन्नतेनात्मना शरीरेण 'आत्मा देहे धृतौ जीवे स्वभावे परमात्मनि' इति विश्वः। मेरुरिव। उर्वीं क्रान्त्वाऽऽक्रम्य स्थितः। मेरावपि विशेषणानि तुल्यानि। 'अष्टाभिश्च सुरेन्द्राणां मात्राभिर्निर्मितो नृपः। तस्मादभिभवत्येष सर्वभूतानि तेजसा ॥' इति मनुवचनाद्राज्ञः सर्वतेजोऽभिभावित्वं ज्ञेयम् ॥ १४ ॥

**अन्वयः**—सर्वातिरिक्तसारेण सर्वतेजोऽभिभाविना सर्वोन्नतेन आत्मना मेरुः इव उर्वीं क्रान्त्वा ( स्थितः )।

**हिन्दी**—महाराज दिलीप ने अपने पराक्रम के प्रभाव से सभी राजाओं को नतमस्तक कर अपने प्रभावशाली विशालकाया से सुमेरु पर्वत के समान समस्त भूमण्डल को दबा कर बैठे थे।

( भाव यह है कि जैसे सुमेरु पर्वत ने अपनी दृढ़ता, तेज तथा ऊँचाई से सभी ऊँचे से पदार्थों को दबा कर अपनी विस्ताराकृति से समस्त पृथिवी को व्याप्त कर रक्खा है, वैसे ही महाराज दिलीप ने अपने पराक्रमादि से सभी राजाओं को अपने अधीन कर रक्खा था। ) ॥ १४ ॥

**आकारसदृशप्रज्ञः प्रज्ञया सदृशागमः ।**
**आगमैः सदृशारम्भ आरम्भसदृशोदयः ॥ १५ ॥**

**सञ्जी०**—आकारेति । आकारेण मूर्त्या सदृशी प्रज्ञा यस्य सः । प्रज्ञया सदृशागमः—प्रज्ञाऽनुरूपशास्त्रपरिश्रमः । आगमैः सदृश आरम्भः कर्म यस्य स तथोक्तः । आरभ्यत इत्यारम्भः कर्म । तत्सदृश उदयः फलसिद्धिर्यस्य स तथोक्तः ॥ १५ ॥

**अन्वयः**—आकारसदृशप्रज्ञः प्रज्ञया सदृशागमः आगमैः सादृशारम्भः आरम्भसदृशोदयः ( आसीत् ) ।

**हिन्दी**—शरीराकार के समान ही विशाल बुद्धि वाले, बुद्धि के अनुरूप शास्त्रों का अभ्यास करने वाले और शास्त्रों के तथा प्रारम्भ कर्म के अनुरूप ही फल-सिद्धि प्राप्त करने वाले—महाराज दिलीप थे ॥ १५ ॥

**भीमकान्तैर्नृपगुणैः स बभूवोपजीविनाम् ।**
**अधृष्यश्चाभिगम्यश्च यादोरत्नैरिवार्णवः ॥ १६ ॥**

**सञ्जी०**—भीमेति । भीमैश्च कान्तैश्च नृपगुणैः राजगुणस्तेजः प्रतापादिभि कुलशीलदाक्षिण्यादिभिश्च स दिलीप उपजीविनामाश्रितानाम् । 'यादोभिर्जल-जीवैः 'यादांसि जलजन्तवः' इत्यमरः । रत्नैश्चार्णव इव । अधृष्योऽनभिभव-नीयः । अभिगम्य आश्रयणीयश्च बभूव ॥ १६ ॥

**अन्वयः**—भीमकान्तैः नृपगुणैः सः उपजीविनां यादोरत्नैः अर्णवः इव अधृष्यश्च अभिगम्यश्च बभूव ।

**हिन्दी**—भयानक जलजन्तुओं और मनोरम मणियों से भरपूर समुद्र के ऐसा—भयानक तेज, प्रताप एवं सर्वोच्च कुल, वंश, दया, दाक्षिण्यादि राज-गुणों से समलंकृत महाराज दिलीप, आश्रितजनों से अतिरस्करणीय और सेवा करने योग्य भी हो गये ॥ १६ ॥

**रेखामात्रमपि क्षुण्णादामनोर्वर्त्मनः परम् ।**
**न व्यतीयुः प्रजास्तस्य नियन्तुर्नेमिवृत्तयः ॥ १७ ॥**

**सञ्जी०**—रेखेति । नियन्तुः शिक्षकस्य सारथेश्च तस्य दिलीपस्य सम्ब-न्धिन्यो नेमीनां चक्रधाराणां वृत्तिरिव वृत्तिर्व्यापारो यासां ताः 'चक्रधारा

प्रधिर्नेमिः' इति यादवः। 'चक्रं रथाङ्गं तस्यान्ते नेमिः स्त्री स्यात्प्रधिः पुमान्' इत्यमरः। प्रजाः। आ मनोः, मनुमारभ्येत्यभिविधः। पदद्वयं चैतत्। समासस्य विभाषितत्वात्। क्षुण्णादभ्यस्तात्प्रहृताच्च वर्त्मन आचारपद्धतेरध्वनश्च परमधिकम्। इतस्तत इत्यर्थः। रेखा प्रमाणमस्येति रेखामात्रं रेखाप्रमाणम्। ईषदपीत्यर्थः। 'प्रमाणे द्वयसज्दघ्नञ्मात्रचः' इत्यनेन मात्रच्प्रत्ययः परशब्दविशेषणं चैतत्। न व्यतीयुर्नातिक्रान्तवत्यः। कुशलसारथिप्रेषिता रथनेमय इव यस्य प्रजाः पूर्वक्षुण्णमार्गं न जहुरिति भावः॥ १७॥

**अन्वयः**—नियन्तुः तस्य नेमिवृत्तयः (इव) प्रजाः आ मनोः क्षुण्णात् वर्त्मनः परं रेखामात्रम् अपि न व्यतीयुः।

**हिन्दी**—शिक्षक और सारथि की तरह उन महाराज दिलीप की रथचक्र के समान चलने वाली प्रजाओं ने वैवस्वत मनु के समय से लेकर अभ्यस्त या प्रचलित सदाचार पद्धति या मार्ग को रथचक्रधारा की तरह किंचित् भी उल्लंघन नहीं किया (दिलीप की प्रजा राजनीति (राजाज्ञा) से कभी भी डिगी नहीं)॥ १७॥

**प्रजानामेव भूत्यर्थं स ताभ्यो बलिमग्रहीत्।**
**सहस्रगुणमुत्स्रष्टुमादत्ते हि रसं रविः॥ १८॥**

**सञ्जी०**—प्रजानामिति। स राजा प्रजानां भूत्या अर्थाय भूत्यर्थं वृद्ध्यर्थमेव। (अर्थेन सह नित्यसमासः सर्वलिङ्गता च वक्तव्या) ग्रहणक्रियाविशेषणं चैतत् ताभ्यः प्रजाभ्यो बलिं षष्ठांशरूपं करमग्रहीत्। 'भागधेयः करो बलिः' इत्यमरः। तथा हि। रविः सहस्रं गुणा यस्मिन्कर्मणि तद्यथा तथा सहस्रगुणं सहस्रधोत्स्रष्टुं दातुम्। उत्सर्जनक्रियाविशेषणं चैतत् रसमम्ब्वादत्ते गृह्णाति। 'रसो गन्धे रसे स्वादे तिक्तादौ विषरोगयोः। शृङ्गारादौ द्रवे वीर्ये देहधात्वम्बुपारदे॥' इति विश्वः॥ १८॥

**अन्वयः**—सः प्रजानां भूत्यर्थम् एव ताभ्यः बलिम् अग्रहीत्। हि रविः सहस्रगुणम् उत्स्रष्टुं रसम् आदत्ते।

**हिन्दी** –महाराज दिलीप प्रजाओं की भलाई के लिए ही प्रजाओं से कर (मालगुजारी) लिया करते थे। जैसे कि सूर्य (बादल द्वारा) पृथिवी

पर हजार गुना जल बरसाने ( भूलोक वासी की भलाई करने ) के लिये ही पृथिवी पर से ( अपनी रश्मि द्वारा ) जल लेते हैं—खींचते हैं ॥ १८ ॥

**सेना परिच्छदस्तस्य द्वयमेवार्थसाधनम् ।**
**शास्त्रेष्वकुण्ठिता बुद्धिर्मौर्वी धनुषि चातता ॥ १९ ॥**

**सञ्जी०**—सेनेति । तस्य राज्ञः सेना चतुरङ्गबलं परिच्छाद्यतेऽनेनेति परिच्छद उपकरण बभूव । छत्रचामरादितुल्यमभूदित्यर्थः । 'पुंसि संज्ञायां घः प्रायेण' इति घप्रत्ययः 'छादेर्घेऽद्व्युपसर्गस्य' इत्युपधाह्रस्वः । अर्थस्य प्रयोजनस्य तु साधनं द्वयमेव । शास्त्रेष्वकुण्ठिताऽव्याहता बुद्धिः 'व्यापृता' इत्यपि पाठः, धनुष्याततताऽऽरोपिता मौर्वी ज्या शिञ्जिनी गुणाः, इत्यमरः । नीतिपुरःसरमेव तस्य शौर्यमभूदित्यर्थः ॥ १९ ॥

**अन्वयः**—तस्य सेना परिच्छदः (बभूव) । अर्थसाधनं द्वयम् एक शास्त्रेषु अकुण्ठिता बुद्धिः च धनुषि आतता मौर्वी ( अभूत् ) ।

**हिन्दी**—उन महाराज दिलीप की चतुरंगिणी ( हाथी, घोड़ा, रथ तथा पैदल चलने वाली ) सेना तो केवल शोभा बढ़ाने वाली ही थी । वस्तुतः उनके प्रयोजनों का निवर्तन करने वाले दो ही साधन थे—एक तो राजनीति, ( धर्मनीति, कर्मनीति आदि शास्त्रों में न रुकने वाली बुद्धि—शुभ्र शासन ) और दूसरी ( आक्रामक को भगाने के लिये ही अहर्निश तने हुए ) धनुष पर चढ़ी हुई प्रत्यंचा ( डोरी ) ॥ १९ ॥

राज्यमूलं मन्त्ररक्षणं तस्यासीदित्याह—

**तस्य संवृतमन्त्रस्य गूढाकारेङ्गितस्य च ।**
**फलानुमेयाः प्रारम्भाः संस्काराः प्राक्तना इव ॥ २० ॥**

**सञ्जी०**—तस्येति । संवृतमन्त्रस्य गुप्तविचारस्य । 'वेदभेदे गुप्तवादे मन्त्रः' इत्यमरः । शोकहर्षादिसूचको भ्रुकुटीमुखरागादिराकार इङ्गितं चेष्टितं हृदयगतविकारो वा । 'इङ्गिते हृद्गतो भावो बहिराकार आकृतिः' इति सज्जनः । गूढे आकारेङ्गिते यस्य । स्वभावचापलाद् भ्रमपरम्परया मुखरागादिलिङ्गैर्वाऽतृतीयगामिमन्त्रस्य तस्य । प्रारभ्यन्त इति प्रारम्भाः सामाद्युपायप्रयोगाः । प्रागित्यव्ययेन पूर्वजन्मोच्यते तत्र भवाः प्राक्तनाः । 'सायंचिरंप्राह्णेप्रगेऽव्ययेभ्यष्ट्युट्युलौ तुट् च' इत्यनेन ट्यु ल्प्रत्ययः । संस्काराः पूर्वकर्मवासना

इव। फलेन कार्येणानुमेया अनुमातुं योग्या आसन्। अत्र याज्ञवल्क्यः—'मन्त्रमूलं यतो राज्यमतो मन्त्रं सुरक्षितम्। कुर्याद्यथा तन्न विदुः कर्मणामाफलोदयात्॥' इति॥ २०॥

**अन्वयः**—संवृतमन्त्रस्य च गूढाकारेङ्गितस्य तस्य प्रारम्भाः प्राक्तनाः संस्काराः इव फलानुमेयाः ( आसन् )।

**हिन्दी**—अपने विचार को गुप्त रखने वाले तथा बाहर-भीतर के हर्ष, शोकादि सूचक चिह्नों को छिपाने वाले उन महाराज दिलीप के साम, दान आदि समस्त प्रारम्भिक कार्य पूर्वजन्म के संस्कारों के समान फल से ही जानने योग्य थे॥ २०॥

सम्प्रति सामाद्युपायान् विनैवात्मरक्षादिकं कृतवानित्याह—

**जुगोपात्मानमत्रस्तो भेजे धर्ममनातुरः।**
**अगृध्नुराददे सोऽर्थमसक्तः सुखमन्वभूत्॥ २१॥**

**सञ्जी०**—जुगोपेति। अत्रस्तोऽभीतः सन्। 'त्रस्तो भीरुभीरुकभीलुकाः' इत्यमरः। त्रासोपाधिमन्तरेणैव त्रिवर्गसिद्धेः प्रथमसाधनत्वादेवात्मानं शरीरं जुगोप रक्षितवान्। अनातुरोऽरुग्ण एव धर्मं सुकृतं भेजे। अर्जितवानित्यर्थः। अगृध्नुरगर्धनशील एवार्थमाददे स्वीकृतवान्। 'गृध्नुस्तु गर्धनः। लुब्धोऽभिलाषुकस्तृष्णकसमौ लोलुपलोलुभौ' इत्यमरः। 'त्रसिगृधिधृषिक्षिपेः क्नुः' इति क्नुप्रत्ययः। असक्त आसक्तिरहित एव सुखमन्वभूत्॥ २१॥

**अन्वयः**—सः अत्रस्तः ( सन् ) आत्मानं जुगोप अनातुरः (सन्) धर्मं भेजे, अगृध्नुः (सन्) अर्थम् आददे, असक्तः (सन्) सुखम् अन्वभूत्।

**हिन्दी**—महाराज दिलीप भय से रहित (निडर) होते हुए अपने शरीर की रक्षा करते थे, निरोग होते हुए धर्म-कीर्ति की सेवा करते थे, लोभ से विमुख (निर्लोभी) होते हुए धनों का संग्रह (राज-खजाने की वृद्धि) करते थे तथा बिना आसक्त (विलासिता-रहित) होते हुए सुखों का अनुभव करते थे॥ २१॥

परस्परविरुद्धानामपि गुणानां तत्र साहचर्यमासीदित्याह—

**ज्ञाने मौनं क्षमा शक्तौ त्यागे श्लाघाविपर्ययः।**
**गुणा गुणानुबन्धित्वात् तस्य सप्रसवा इव॥ २२॥**

**सञ्जी०**—ज्ञान इति। ज्ञाने परवृत्तान्तज्ञाने सत्यपि मौनं वाङ्नियमनम्। यथाऽऽह कामन्दकः—(नान्योपतापि वचनं मौनं व्रतचरिष्णुता) इति। शक्तौ प्रतीकारसामर्थ्येऽपि क्षमा अपकारसहनम्। अत्र चाणक्यः—(शक्तानां भूषणं क्षमा) इति। त्यागे वितरणे सत्यपि श्लाघाया विकत्थनस्य विपर्ययोऽभावः। गुणैर्विरुद्धैर्मौनादिभिरनुबन्धित्वात्सहचारित्वात् सह प्रसवो जन्म येषां ते सप्रसवाः सोदरा इवाभूवन्। विरुद्धा अपि गुणास्तस्मिन्नविरोधेनैव स्थिता इत्यर्थः॥ २२॥

**अन्वयः**—ज्ञाने मौनं शक्तौ क्षमा त्यागे श्लाघाविपर्ययः (इत्थं) तस्य गुणाः गुणानुबन्धित्वात् सप्रसवाः इव (आसन्)।

**हिन्दी**—दूसरे के भेद आदि को जानते हुए भी चुप रहना, पराक्रमी होते हुए भी परकृत अपकार को सह लेना, ब्राह्मणादि को ऐच्छिक दान देने पर महादानी होते हुए भी अपनी प्रशंसा सुनने या करने से विमुख रहना—इस प्रकार महाराज दिलीप के ज्ञानादि गुण; मौनादि विरुद्ध गुणों के साथ रहने के कारण सोदर के समान थे॥ २२॥

द्विविधं वृद्धत्वं ज्ञानेन वयसा च। तत्र तस्य ज्ञानेन वृद्धत्वमाह—

**अनाकृष्टस्य विषयैर्विद्यानां पारदृश्वनः।**
**तस्य धर्मरतेरासीद् वृद्धत्वं जरसा विना॥ २३॥**

**सञ्जी०**—अनाकृष्टेति। विषयैः शब्दादिभिः 'रूपं शब्दो गन्धरसस्पर्शाश्च विषया अमी' इत्यमरः। अनाकृष्टस्यावशीकृतस्य विद्यानां वेदवेदाङ्गादीनां पारदृश्वनः पारमन्तं दृष्टवतः। दृशेः क्वनिप्। धर्मरतिर्यस्य तस्य राज्ञो जरसा जरया विना। 'विस्रसा जरा' इत्यमरः। 'षिद्भिदादिभ्योऽङ्' इत्यङ्प्रत्ययः, 'जराया जरसन्यतरस्याम्' इति जरसादेशः। वृद्धत्वं वार्धकमासीत्। तस्य यूनो विषयवैराग्यादिज्ञानगुणसम्पत्त्या ज्ञानतो वृद्धत्वमासीदित्यर्थः। नाथस्तु—चतुर्विधं वृद्धत्वमिति ज्ञात्वा 'अनाकृष्टस्य' इत्यादिना विशेषणत्रये वैराग्यज्ञानशीलवृद्धत्वान्युक्तानीत्यवोचत्॥ २३॥

**अन्वयः**—विषयैः अनाकृष्टस्य विद्यानां पारदृश्वनः धर्मरतेः तस्य जरसा विना वृद्धत्वम् आसीत्।

**हिन्दी**—सांसारिक विषय-वासनाओं से आकृष्ट नहीं होने वाले एवं वेद वेदाङ्गादि चतुर्दश विद्याओं के पारंगत धर्मानुरागी महाप्राज्ञ महाराज दिलीप जवानी में ही इतने प्रचुर ज्ञानी हो गये थे कि वृद्धावस्था आने के पहले ही उनमें वृद्धत्व जान पड़ने लगा था—उनके विचार वृद्ध के समान जान पड़ते थे ॥ २३ ॥

द्विविधं पितृत्वं रक्षणेनोपादानेन च। तत्र तस्य रक्षणेन पितृत्वमाह—

**प्रजानां विनयाधानाद् रक्षणाद् भरणादपि।**
**स पिता पितरस्तासां केवलं जन्महेतवः ॥ २४ ॥**

**सञ्जी०**—प्रजानामिति। प्रजायन्त इति प्रजा जनाः 'उपसर्गे च संज्ञायाम्' इति डप्रत्ययः। 'प्रजा स्यात्संततौ जने' इत्यमरः। तासां विनयस्य शिक्षाया आधानात्करणात् सन्मार्गप्रवर्तनादिति यावत्। रक्षणाद् भयहेतुभ्यस्त्राणाद् आपन्निवारणादिति यावत्। भरणादन्नपानादिभिः पोषणादपि। अपि समुच्चये। स राजा पिताऽभूत्। तासां पितरस्तु जन्महेतवो जन्ममात्रकर्तारः केवलमुत्पादका एवाभूवन्। जननमात्र एव पितृणां व्यापारः सदा शिक्षा-रक्षणादिकं तु स एव करोतीति तस्मिन्पितृत्वव्यपदेशः। आहुश्च—(स पिता यस्तु पोषकः इति ॥ २४ ॥

**अन्वयः**—प्रजानां विनयाधानात् रक्षणात् अपि सः पिता (अभूत्), तासां पितरः (तु) जन्महेतवः केवलं (आसन्)।

**हिन्दी**—विनम्रतादि की शिक्षा देने से, संकट में रक्षा करने से और (समय पड़ने पर) अन्न पानादि से भी भरणपोषण करने से वे महाराज दिलीप ही सचमुच प्रजाओं के पिता (रक्षक) थे और उन प्रजाओं के अपने पितृगण तो केवल जन्म देने के ही कारण बने थे ॥ २४ ॥

**स्थित्यै दण्डयतो दण्ड्यान् परिणेतुः प्रसूतये।**
**अप्यर्थकामौ तस्यास्तां धर्म एव मनीषिणः ॥ २५ ॥**

**सञ्जी०**—स्थित्या इति। दण्डमर्हन्तीति दण्ड्याः 'दण्डादिभ्यो यः' इति यप्रत्ययः। [अदण्ड्यान्दण्डयन् राजा दण्ड्यांश्चैवाप्यदण्डयन्। अयशो महा-वाप्नोति नरकं चैव गच्छति ॥] इति शास्त्रवचनात्। तान्दण्ड्यानेव स्थित्यै लोकप्रतिष्ठायै दण्डयतः शिक्षयतः। प्रसूतये संतानायैव परिणेतुर्दारान्परि-

कर [टैक्स] लेकर ) पृथिवी का और इन्द्र ने धान्य की वृद्धि होने के लिये स्वर्ग का दोहन किया—स्वर्ग से मेघद्वारा जलवर्षण कराया ।

( इस प्रकार दोनों ने सम्पत्ति के आदान और प्रदान से दोनों लोकों का पालन-पोषण किया । दिलीप ने यज्ञों से स्वर्गलोक का इन्द्र ने मेघद्वारा जल-वृष्टि से मर्त्यलोक का पोषण किया ) ॥ २६ ॥

**न किलानुययुस्तस्य राजानो रक्षितुर्यशः ।**
**व्यावृत्ता यत्परस्वेभ्यः श्रुतौ तस्करता स्थिता ॥ २७ ॥**

**सञ्जी०**—नेति । राजानोऽन्ये नृपा रक्षितुर्भयेभ्यस्त्रातुस्तस्य राज्ञो यशो नानुययुः किल नानुचक्रुः खलु । कुतः यद्यस्मात्कारणात्तस्करता चौर्यं परस्वेभ्यः परधनेभ्यः स्वविषयभूतेभ्यो व्यावृत्ता सती श्रुतौ वाचकशब्दे स्थिता प्रवृत्ता, अपहार्यान्तराभावात्तस्करशब्द एवापहृत इत्यर्थः । अथवा ( अत्यन्तासत्यपि ह्यर्थे ज्ञानं शब्दः करोति हि ) इति न्यायेन शब्दे स्फुरिता न तु स्वरूपतोऽस्ती-त्यर्थः ॥ २७ ॥

**अन्वयः**—राजानः रक्षितुः तस्य यशः न अनुययुः किल । यत् तस्करता परस्वेभ्यः व्यावृत्ता ( सती ) श्रुतौ स्थिता ।

**हिन्दी**—दूसरे राजा लोग भय से, रक्षा करने वाले महाराज दिलीप की यश-प्रतिष्ठा का अनुकरण नहीं कर सके, क्योंकि उनके राज्य में तस्करता ( चोरी ) शब्द दूसरे के धन से परांमुख होकर केवल वाचक शब्द में ही ( श्रवण-गोचर ) रहा अर्थात् दूसरे अपहरणीय पदार्थ के अभाव से 'तस्कर' शब्द का ही अपहरण हो गया—तस्करता ( चोरी ) शब्द, शब्द में ही रहा स्वरूपतः नहीं ॥ २७ ॥

**द्वेष्योऽपि संमतः शिष्टस्तस्यार्तस्य यथौषधम् ।**
**त्याज्यो दुष्टः प्रियोऽप्यासीदङ्गुलीवोरगक्षता ॥ २८ ॥**

**सञ्जी०**—द्वेष्य इति । शिष्टो सज्जनो द्वेष्यः शत्रुरपि । आर्त्तस्य रोगिण औषधं यथौषधमिव । तस्य संमतोऽनुमत आसीत् । दुष्टो जनः प्रियोऽपि प्रेमा-स्पदीभूतोऽपि । उरगक्षता सर्पदष्टाऽङ्गुलीव । ( छिन्द्याद् बाहुमपि दुष्टात्मनः ) इति न्यायात् त्याज्य आसीत् तस्य शिष्ट एव बन्धुर्दुष्ट एव शत्रुरित्यर्थः ॥

**अन्वयः**—शिष्टः द्वेष्यः अपि आर्तस्य औषधं यथा तस्य सम्मतः (आसीत्) । दुष्टः प्रियः अपि उरगक्षता अंगुली इव तस्य त्याज्यः आसीत् ।

**हिन्दी**—सज्जन के शत्रु होने पर भी ( गलती करने पर भी ) रोगी की औषध के समान वह सज्जन महाराज दिलीप को प्रिय हो जाता था, किन्तु प्रिय वचन बोलने वाला भी दुर्जन सर्प से डसी हुई अंगुली के समान उनके लिये त्याज्य था ( अंगुली में सर्प के डसने पर तुरत उस अंगुली को काट देने पर लोग जता है । ) ॥ २८ ॥

तस्य परोपकारित्वमाह—

**तं वेधा विदधे नूनं महाभूतसमाधिना ।**
**तथा हि सर्वे तस्यासन् परार्थैकफला गुणाः ॥२९॥**

**सञ्जी०**—तमिति । वेधाः स्रष्टा । 'स्रष्टा प्रजापतिर्वेधाः' इत्यमरः । तं दिलीपम् । समाधीयतेऽनेनेति समाधिः कारणसामग्री । महाभूतानां यः समाधिस्तेन महाभूतसमाधिना विदधे ससर्ज । नूनं ध्रुवम् । इत्युत्प्रेक्षा । तथाहि । तस्य राज्ञः सर्वे गुणा रूपरसादिमहाभूतगुणवदेव पदार्थः परप्रयोजनमेवैकं मुख्यं फलं येषां ते तथोक्ता आसन् । महाभूतगुणोपमानेन कारणगुणाः कार्यं संक्रामन्तीति न्यायः सूचितः ॥२९॥

**अन्वयः**—वेधाः तं महाभूतसमाधिना नूनम् विदधे । तथाहि तस्य सर्वे गुणाः परार्थैकफलाः आसन् ।

**हिन्दी**—ब्रह्मा ने महाराज दिलीप के शरीर को पृथिव्यादि पंचमहाभूतों की कारण-सामग्री से ही बनाया था । क्योंकि निश्चय करके ही वे महाराज दिलीप के सभी शौर्यादि गुण पंचमहाभूतों ( रूप-रसादि गुणों ) के समान ही दूसरों के प्रयोजन वाले थे ।

( भाव यह है कि—जिस प्रकार पृथिव्यादि पंचमहाभूतों के गन्धादि गुण दूसरों के लिये ही हैं, उसी प्रकार महाराज दिलीप के दया-दाक्षिण्यादि गुण दूसरों के प्रयोजन को सिद्ध करने के लिये ही थे, इसी लिये विधाता ने पंचमहाभूतों की कारण-सामग्री से ही दिलीप के शरीर की रचना की थी । ऐसी उत्प्रेक्षा है ) ॥ २९ ॥

**स वेलावप्रवलयां परिखीकृतसागराम् ।**
**अनन्यशासनामुर्वीं शशासैकपुरीमिव ॥ ३० ॥**

**सञ्जी०**—स इति। स दिलीपः वेलाः समुद्रकूलानि। 'वेला कूलेऽपि वारिधेः' इति विश्वः। ता एव। वप्रवलयाः प्राकारवेष्टनानि यस्यास्ताम्। 'स्याच्चयो वप्रमस्त्रियाम्। प्रकारो वरणः शालः प्राचीनं प्रान्ततो वृतिः' इत्यमरः। परितः खातं परिखा दुर्गवेष्टनम् 'खातं खेयं तु परिखा' इत्यमरः। 'अन्येष्वपि दृश्यते' इत्यत्रापिशब्दात् खनेर्डप्रत्ययः। अपरिखाः परिखाः सम्पद्यमानाः कृताः परिखीकृताः सागरा यस्यास्ताम्। अभूततद्भावे च्विः। अविद्यमानमन्यस्य राज्ञः शासनं यस्यास्तामनन्यशासनामुर्वीमेकपुरीमिव शशास। अनायासेन शासितवानित्यर्थः॥ ३०॥

**अन्वयः**—सः वेलावप्रवलयां परिखीकृतसागराम् अनन्यशासनाम् उर्वीम् एकपुरीम् इव शशास।

**हिन्दी**—उस महाराज दिलीप ने समुद्र को ही परकोटा (चाहारदिवारी) बनाने वाली और चारों ओर से समुद्र को ही परिखा (दुश्मन से सहसा पार नहीं होने वाली=महानाला) के रूप में रखने वाली और अन्य किसी भी राजा से शासित नहीं होने देने वाली भारत-वसुन्धरा (बृहत्तर भारत) का एक नगरी के समान शासन किया।

समुद्रपर्यन्त जावा, वर्मा, लंका, सिलौन तथा नवोदित पाकिस्तान, बंगलादेश सुमात्रा, ये सब लेकर विस्तीर्ण बृहत्तर भारतभूमि का महाराज दिलीप ने अपने पराक्रम के प्रभाव से एक नगरी के समान अनायास ही शासन किया—सुमात्रा की ही श्रीराम की विमाता 'सुमित्रा' जी थीं।)॥ ३०॥

**तस्य दाक्षिण्यरूढेन नाम्ना मगधवंशजा।**
**पत्नी सुदक्षिणेत्यासीदध्वरस्येव दक्षिणा॥ ३१॥**

**सञ्जी०**—तस्येति। तस्य राज्ञो मगधवंशे जाता मगधवंशजा। 'सप्तम्यां जनेर्डः' इति डप्रत्ययः। एतेनाभिजात्यमुक्तम्। दाक्षिण्यं परच्छन्दानुवर्तनम्। 'दक्षिणः सरलोदारपरच्छन्दानुवर्तिषु' इति शाश्वतः। तेन रूढं प्रसिद्धम्। तेन नाम्ना। अध्वरस्य यज्ञस्य दक्षिणा दक्षिणाख्या पत्नीव सुदक्षिणेति प्रसिद्धा पत्न्यासीत्। अत्र श्रुतिः—(यज्ञो गन्धर्वस्तस्य दक्षिणा अप्सरसः) इति। (दक्षिणाया दाक्षिण्यं नार्मत्विजो दक्षिणत्वप्रापकत्वम्। ते दक्षन्ते दक्षिणा प्रतिगृह्य) इति च॥३१॥

**अन्वयः**—तस्य मगधवंशजा दाक्षिण्यरूढेन नाम्ना अध्वरस्य पत्नी दक्षिणा इव सुदक्षिणा इति ( पत्नी ) आसीत् ।

**हिन्दी**—उन महाराज दिलीप की—मगध के राजवंश में उत्पन्न दूसरे के इच्छानुकूल चलने से यज्ञ की पत्नी दक्षिणा की तरह 'सुदक्षिणा' नाम से सुविख्यात, धर्मपत्नी' महारानी सुदक्षिणा थी ॥ ३१ ॥

**कलत्रवन्तमात्मानमवरोधे महत्यपि ।**
**तया मेने मनस्विन्या लक्ष्म्या च वसुधाधिपः ॥ ३२ ॥**

**सञ्जी०**—कलत्रवन्तमिति । वसुधाऽधिपः, अवरोधेऽन्तः पुरवर्गे महति मनस्विन्या दृढचित्तया पतिचित्तानुवृत्त्यादिनिर्बन्धक्षमयेत्यर्थः, तया सुदक्षिणया लक्ष्म्या चात्मानं कलत्रवन्तं भार्यावन्तं मेने । 'कलत्रं श्रोणिभार्ययोः' इत्यमरः । वसुधाऽधिप इत्यनेन वसुधया चेति गम्यते ॥ ३२ ॥

**अन्वयः**—वसुधाधिपः अवरोधे महत्यपि मनस्विन्या तया लक्ष्म्या च आत्मानं कलत्रवन्तं मेने ।

**हिन्दी**—भारत-सम्राट् चक्रवर्ती महाराज दिलीप अन्तःपुर के रनिवास की बहुत सी पटरानियाँ होने पर भी ( सब से अधिक दृढ़ चित्तवाली पाणि-गृहीती मनस्विनी ) राजलक्ष्मी स्वरूप सुदक्षिणा को ही यज्ञ में अपने साथ बैठने वाली ( 'पत्युर्नो यज्ञसंयोगे' ) पत्नी समझते थे ।—सुदक्षिणा ही 'महाराज्ञी' कहलाती थीं और महाराज को वसुधाधिप ( पृथिवी-पति ) कहा गया है अतः महाराज सुदक्षिणा के समान सम्पदा ( लक्ष्मी ) के भी पति ( पातीति पतिः ) अपने को समझते थे । ) ॥ ३२ ॥

**तस्यामात्मानुरूपायामात्मजन्मसमुत्सुकः ।**
**विलम्बितफलैः कालं स निनाय मनोरथैः ॥ ३३ ॥**

**सञ्जी०**—तस्यामिति । स राजा । आत्मानुरूपायां तस्याम् । आत्मनो जन्म यस्यासावात्मजन्मा पुत्रः । तस्मिन्समुत्सुकः । यद्वा । आत्मनो जन्मनि पुत्ररूपेणोत्पत्तौ समुत्सुकः सन् । ( आत्मा वै पुत्रनामासि ) इति श्रुतेः । बिलम्बितं फलं पुत्रप्राप्तिरूपं येषां तैर्मनोरथैः कदा मे पुत्रो भवेदित्याशाभिः कालं निनाय यापयामास ॥ ३३ ॥

